...d to work for their mas-
... virtual captivity, these
...rs have now been set free,
...an era of human indignity
...vitude.
...ong the dense Nilgiri Hills
... adjoining ghats across
...Tippu Sultan's army march-
... centuries ago, an army of
... are now on the move,
... the serfs free.
...two main centres of bond-
...our in this tea-rich hill
...s Thalavady and Gudalur,
...illages in the interior of
...untainous country separat-
... over 150 miles of dense

...d "Jeeths", the bonded
...rs in the Thalavady area
...d harrowing tales of serf-
... a party of newsmen last
...Devoid of any form of eco-
... independence and cut off
...ivilisation, the bonded lab-
... in the area have since the
... the century been perform-
...tually forced labour.
...rate and with little or no
... belongings, the bonded
...rs have been continuously
...ed to hereditary slavery. In
...s possibly the worst form
...an exploitation, some of
... have served a whole life
...epaying a hundred rupees
...that was borrowed in a
...t of financial stress.
... manner of exploitation that
...ing practised here is briefly
...ows: The person borrowing
... (the bonded labourer)
... execute a bond in stamp
... to the money-lender (call-
...ettis) pledging his services
...h time the debt is cleared.
... practice the debt was never
... as the wage paid by the
... was so low that to repay
... of Rs 100, it may take any-
...ip to 30 years.
... in most cases, the debt was
... repaid by the labourer, at
...ot to the satisfaction of the
... This inevitably led to the
... labourer pledging his sons
... same master supposedly to
...he debt.
...ate, a more degrading form
...ded labour was being prac-
...n this area. The modus
...di was like this: A middle-
...man would borrow a small
...t from the Chetti, usually
...g between Rs 50 and 200,
... turn would "write off one
... sons" to the master. The
...boy would normally be be-
...ix and 15 and will be
...o work as a slave to repay
...ount borrowed by his
...In very many cases, entire
... had been bound to work

...other particulars of the labourer who is bonded. It is then duly signed by all concerned, perhaps to give the impression to the bonded labourer that the entire deal was a legal affair. But none of them realised that the so-called promissory note was totally illegal, unconstitutional and was nothing better than slavery.

But it was only after the announcement of the new economic programme that organised attempt was made to identify the areas of bonded labour in Tamil Nadu and initiate measures to set them free.

In the Thalavadi area of Satymanagalam taluk alone, 40 families subjected to bonded labour have so far been liberated.

The Gudalur section of the Nilgiris has another concentration of bonded labour. Here, nearly 200 labourers employed in small hamlets all along the mountainous track towards Mysore have been liberated during the last three months. Some of them have already been given alternative jobs by some voluntary agencies.

Resettlement of the bonded labour, however, is posing problems to the officials. So far, nearly 500 bonded labourers, including some women, have been liberated. A majority of them have been resettled as agriculturists. They have been given three acres of land each by the State Government. (But many of them are yet to get it). The State Bank of India has promised an initial loan of Rs 2,000.

* ओ३म् *

# संस्कारविधिः

वेदानुकूलैर्गर्भाधानाद्यन्त्येष्टिपर्य्यन्तैः षोडशसंस्कारैः समन्वितः

आर्य्यभाषया प्रकटीकृतः

•

श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्येण श्रीमद्दयानन्द-
सरस्वतीस्वामिना निर्मितः

•



•

अजमेरनगरे
वैदिक-यन्त्रालये मुद्रितः



•

श्रीमद्दयानन्दजन्माब्दः १४४

पच्चीसवीं आवृत्ति
१६०००

संवत् २०२५ वि०

मूल्य
सजिल्द रु. ४.५०

# संस्कारविधेर्विषयसूचीपत्रम्

# शोधनपत्रम्

| पृष्ठ | पं० | अशुद्ध० | शुद्ध० |
| --- | --- | --- | --- |
| २४ | ४ | प्रदिशा | प्रदिशो |
| ३२ | ११ | अन्तकरण | अन्तःकरण |
| ४८ | २ | मैं | में |
| ६७ | ७ | सबितवे | सवितवे |
| ६६ | १६ | नामोचारण | नामोच्चारण |
| ७५ | १७ | पुंसुवनं | पुंसवनं |
| ७७ | १० | आधारा० | आघारा० |
| ८४ | १६ | बजवाबें | बजवावें |
| ९० | ७ | अ युष्मन्तः | आयुष्मन्तः |
| ९१ | ३ | वीराच्छ० | वीरान्छ० |
| १०४ | १६ | वर्धमानः | वर्धमानः |
| [illegible]७ | ४ | [illegible]धारा | आघारा |
| [illegible]०८ | १३ | [illegible]ो | धो |
| ,, | १[illegible] | आर | और |
| ११० | १६ | उष्णान | उष्णेन |
| १११ | ६ | कहे | करे |
| ११३ | २ | रास्यं | राज्यां |
| ११६ | १६ | यवगू | यवागू |
| १२० | २ | मिष्ठान्ना० | मिष्टान्ना० |
| १२२ | ३ | अहुतियां | आहुतियां |
| १२५ | १६ | प्रदत्तिण | प्रदक्षिणा |
| १२८ | २ | ० चार्यस्तब | ० चार्यस्तव |
| १२६ | १७ | ज्योतिष् | ज्योतिष |
| ,, | २० | यजु | यजुः |
| १३० | ४ | में ४८ | ४८ में |

| पृष्ठ | पं० | अशुद्ध० | शुद्ध० |
| --- | --- | --- | --- |
| १३० | ४ | ० घारावज्य | ० घारावाज्य |
| १३६ | ४ | १५१६ | १५-१६ |
| १३७ | १८ | ओर | और |
| १४१ | ५ | ब्रह्मचारी | ब्रह्मचारी |
| १४७ | १७ | वाल्यं | बाल्यं |
| १४८ | २२ | प्रप्रभृति | प्रभृति |
| १४६ | २७ | ओ | ओत्रं |
| १६२ | ७ | पितृ-व्य | पितृव्य |
| ,, | १८ | ब्रह्मचर्य | ब्रह्मचर्यं |
| १६४ | १७ | वना | बना |
| १६७ | ११ | ओ | ओम् |
| १७३ | १८ | इच्छाया | इच्छया |
| १७५ | १५ | लोभ | लोम |
| ,, | २० | विन्ध्याचला | विन्ध्याचला |
| १८१ | २२ | आर | और |
| १८५ | ८ | ही | ही |
| १८८ | १७ | ० यिष्यामा | ० यिष्यामो |
| १९० | ६ | ऽ वं: | ऽ र्घः |
| ,, | २० | वोल | बोल |
| १९२ | २ | बाक्य | वाक्य |
| १९५ | ११ | तास्ता | तास्त्वा |
| १९४ | ४ | यज्ञम० | यज्ञम० |
| ,, | २० | ( च र ) | ( चार ) |
| १९७ | ६ | मन्त्र | मन्त्र |
| २०० | ७ | सबितः | सवितः |

| पृष्ठ | पं० | अशुद्ध० | शुद्ध० |
|---|---|---|---|
| २०२ | १७ | ० ष्सरस- | ० प्सरसः |
| २०४ | ६ | अविपतिः | अधिपतिः |
| २०६ | १६ | षरेभ्यो | परेभ्यो |
| २०८ | १५ | इत्यापि | इत्यादि |
| २१३ | १० | ( अइम् ) | ( अहम् ) |
| ,, | २२ | ऋतु | ऋतु |
| २१७ | ४ | सुवद्धा० | सुबद्धा० |
| २२३ | १७ | सौमाग्यदा | सौभाग्यदा |
| ,, | १८ | ( ध्रु ा ) | ( ध्रुवा ) |
| ,, | ,, | निश्र्य | निश्चय |
| २२४ | १० | कन्ति | कान्ति |
| ,, | २२ | मुक्ष | मुक्ष |
| २३२ | ३ | द्विपेद | द्विपदे |
| ,, | १७ | ( द्विपद्दे ) | ( द्विपदे ) |
| २३३ | २३ | कनिष्ट | कनिष्ठ |
| २३४ | ११ | बर | वर |
| २४२ | २ | स्त्री | स्त्री |
| २४३ | २ | ह्रोकर | होकर |
| २५५ | २० | पुषर्षों | पुरुषों |
| २५७ | १८ | य ग्य | योग्य |
| २५८ | १७ | सः | स |
| २५६ | १७ | वैडला० | वैडाल० |
| २६० | ६ | बे | वे |
| २६१ | ८ | करने ाहरे | करनेहारे |
| ,, | २२ | घन | धन |
| २६८ | १६ | परम त्मा | परमात्मा |
| २७० | १० | य ग्य | योग्य |
| २७२ | १० | यशाबलम् | यशोबलम् |
| २७७ | २ | पृष्ट | पृष्ठ |
| २७६ | २० | मरुदभ्यो | मरुद्भ्यो |
| २८१ | १५ | पृष्ट | पृष्ठ |
| २८२ | ३ | छष्ठ | पृष्ठ |
| २८३ | १७ | ईश्वरी | ईश्वरो |
| २८४ | १५ | हा | हो |
| २८८ | १६ | लोगा | लोगो |
| २६४ | १७ | कत्तरिक्ष | कर्त्तारक्ष |
| २६५ | ६ | ओर | और |
| २६६ | १३ | प्रपथ | प्रपञ्च |
| २१६ | १८ | ज्ञान० | दान० |
| ३०४ | १२ | बढोने० | बढाने० |
| ३११ | ३ | श्रति | श्रुति |
| ३२२ | १२ | ( स्वविंदः ) | ( स्वर्विदः ) |
| ,, | २३ | होबें | होवें |
| ३३७ | ८ | अनिग्नि० | अनग्नि० |

* ओ३म् *

# भूमिका

सब सज्जन लोगों को विदित होवे कि मैंने बहुत सज्जनों के अनुरोध करने से श्रीयुत महाराजे विक्रमादित्य के संवत् १९३२ कार्त्तिक कृष्णपक्ष ३० शनिवार के दिन संस्कारविधि का प्रथमारम्भ किया था। उसमें संस्कृतपाठ सब एकत्र और भाषापाठ एकत्र लिखा था, इस कारण संस्कार करने वाले मनुष्यों को संस्कृत और भाषा दूर-दूर होने से कठिनता पड़ती थी। और जो १००० ( एक हजार ) पुस्तक छपे थे उनमें से अब एक भी नहीं रहा। इसलिये श्रीयुत महाराजे विक्रमादित्य के संवत् १९४० आषाढ़ वदा १३ रविवार के दिन पुनः संशोधन करके छपवाने के लिये विचार किया।

अब की वार जिस-जिस संस्कार का उपदेशार्थ प्रमाण वचन और प्रयोजन है वह-वह संस्कार के पूर्व लिखा जायगा, तत्पश्चात् जो-जो संस्कार में कर्त्तव्य विधि है उस-उस को क्रम से लिखकर पुनः उस संस्कार का शेष विषय जो कि दूसरे संस्कार तक करना चाहिये, वह लिखा है। और जो विषय प्रथम अधिक लिखा था उसमें से अत्यन्त उपयोगी न जानकर छोड़ भी दिया है। और अब की वार जो-जो अत्यन्त उपयोगी विषय है वह-वह अधिक भी लिखा है।

इसमें यह न समझा जावे कि प्रथम विषय युक्त न था और युक्त छूट गया था, उसका संशोधन किया है, किन्तु उन विषयों का यथावत् क्रमबद्ध संस्कृत के सूत्रों में प्रथम लेख किया था। उसमें सब लोगों की बुद्धि कृतकारी नहीं होती थी इसलिये अब सुगम कर दिया है क्योंकि संस्कृतस्थ विषय विद्वान् लोग समझ सकते थे, साधारण नहीं।

इसमें सामान्य विषय जो कि सब संस्कारों के आदि और उचित समय तथा स्थान में अवश्य करना चाहिये, वह प्रथम सामान्य-प्रकरण में लिख दिया है, और जो मन्त्र वा क्रिया सामान्यप्रकरण की संस्कारों में अपेक्षित है उसके पृष्ठ पंक्ति की प्रतीक उन कर्त्तव्य संस्कारों में लिखी है कि जिसको देखके

सामान्यविधि की क्रिया वहाँ सुगमता से कर सकें। और सामान्यप्रकरण का विधि भी सामान्यप्रकरण में लिख दिया है, अर्थात् वहाँ का विधि करके संस्कार का कर्त्तव्यकर्म करे। और जो सामान्यप्रकरण का विधि लिखा है वह एक स्थान से अनेक स्थलों में अनेक वार करना होगा। जैसे अग्न्याधान प्रत्येक संस्कार में कर्त्तव्य है, वैसे वह सामान्यप्रकरण में एकत्र लिखने से सब संस्कारों में वारंवार न लिखना पड़ेगा।

इसमें प्रथम ईश्वर की स्तुति, प्रार्थना, उपासना पुनः स्वस्तिवाचन, शान्तिपाठ, तदनन्तर सामान्यप्रकरण पश्चात् गर्भाधानादि अन्त्येष्टि पर्य्यन्त सोलह संस्कार क्रमशः लिखे हैं, और यहाँ सब मन्त्रों का अर्थ नहीं लिखा है, क्योंकि इसमें कर्मकाण्ड का विधान है, इसलिये विशेषकर क्रियाविधान लिखा है और जहाँ-जहाँ अर्थ करना आवश्यक है वहाँ-वहाँ अर्थ भी कर दिया है और मन्त्रों के यथार्थ अर्थ मेरे किये वेदभाष्य में लिखे ही हैं, जो देखना चाहें वहाँ से देख लेवें। यहां तो केवल क्रिया करनी ही मुख्य है, जिस करके शरीर और आत्मा सुसंस्कृत होने से धर्म, अर्थ काम और मोक्ष को प्राप्त हो सकते हैं और सन्तान अत्यन्त योग्य होते हैं इसलिये संस्कारों को करना सब मनुष्यों को अति उचित है।

इति भूमिका

स्वामी दयानन्द सरस्वती

ओ३म् नमो नमः सर्वविधात्रे जगदीश्वराय ।

# अथ संस्कारविधिं वक्ष्यामः

---

ओं सह नाववतु । सह नौ भुनक्तु । सह वीर्य्यं करवावहै । तेजस्वि नावधीतमस्तु । मा विद्विषावहै । ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

तैत्तिरीय आरण्यके । अष्टमप्रपाठके । प्रथमानुवाके ॥

सर्वात्मा सच्चिदानन्दो विश्वादिर्विश्वकृद्विभुः ।
भूयात्तमां सहायो नस्सर्वेशो न्यायकृच्छुचिः ॥ १ ॥

गर्भाद्या मृत्युपर्य्यन्ताः संस्काराः षोडशैव हि ।
वक्ष्यन्ते तं नमस्कृत्यानन्तविद्यं परेश्वरम् ॥ २ ॥

वेदादिशास्त्रसिद्धान्तमाध्याय परमादरात् ।
आर्यैतिह्यं पुरस्कृत्य शरीरात्मविशुद्धये ॥ ३ ॥

संस्कारैस्संस्कृतं यद्यन्मेध्यमत्र तदुत्तमम् ।
असंस्कृतं तु यल्लोके तदमेध्यं प्रकीर्त्यते ॥ ४ ॥

अतः संस्कारकरणे क्रियतामुद्यमो बुधैः ।
शिक्षयौषधिभिर्न्नित्यं सर्वथा सुखवर्द्धनः ॥ ५ ॥

कृतानीह विधानानि ग्रन्थग्रन्थनतत्परैः ।
वेदविज्ञानविरहैः स्वार्थिभिः परिमोहितैः ॥ ६ ॥

प्रमाणैस्तान्यनादृत्य क्रियते वेदमानतः ।
जनानां सुखबोधाय संस्कारविधिरुत्तमः ॥ ७ ॥

बहुभिः सज्जनैस्सम्यङ्मानवप्रियकारकैः ।
प्रवृत्तो ग्रन्थकरणे क्रमशोऽहं नियोजितः ॥ ८ ॥

दयाया आनन्दो विलसति परो ब्रह्मविदितः
सरस्वत्यस्याग्रे निवसति मुदा सत्यनिलया ।
इयं ख्यातिर्यस्य प्रततसुगुणा हीशशरणाऽ-
स्त्यनेनायं ग्रन्थो रचित इति बोद्धव्यमनघाः ॥ ९ ॥

चतूरामाङ्कचन्द्रेऽब्दे कार्तिकस्यान्तिमे दले ।
अमायां शनिवारेऽयं ग्रन्थारम्भः कृतो मया ॥ १० ॥

बिन्दुवेदाङ्कचन्द्रेऽब्दे शुचौ मासेऽसिते दले ।
त्रयोदश्यां रवौ वारे पुनः संस्करणं कृतम् ॥ ११ ॥

---

सब संस्कारों की आदि में निम्नलिखित मन्त्रों का पाठ और अर्थ द्वारा एक विद्वान् वा बुद्धिमान् पुरुष ईश्वर की स्तुति, प्रार्थना और उपासना स्थिरचित्त होकर परमात्मा में ध्यान लगा के करे, और सब लोग उसमें ध्यान लगाकर सुनें और विचारें ।

## अथेश्वरस्तुतिप्रार्थनोपासनाः

ओ३म् विश्वा॑नि देव सवितर्दुरि॒तानि॒ परा॑ सुव ।
यद् भ॒द्रन्तन्न॒ आ सु॑व ॥ १ ॥

यजु० अ० ३० । मं० ३ ॥

अर्थ—हे ( सवितः ) सकल जगत् के उत्पत्तिकर्त्ता, समग्र ऐश्वर्ययुक्त ( देव ) शुद्धस्वरूप, सब सुखों के दाता परमेश्वर ! आप कृपा करके ( नः ) हमारे ( विश्वानि ) सम्पूर्ण ( दुरितानि ) दुर्गुण, दुर्व्यसन और दुःखों को ( परा, सुव ) दूर कर दीजिये ( यत् ) जो ( भद्रम् ) कल्याणकारक गुण, कर्म, स्वभाव और पदार्थ हैं, ( तत् ) वह सब हम को ( आ, सुव ) प्राप्त कीजिये [=कराइये ] ॥ १ ॥

हि॒र॒ण्य॒ग॒र्भः सम॑वर्त्तता॒ग्रे भू॒तस्य॑ जा॒तः पति॒रेक॑ आसीत् ।
स दा॑धार पृथि॒वीं द्यामु॒तेमां कस्मै॑ दे॒वाय॑ ह॒विषा॑ विधेम ॥ २ ॥

यजु० अ० १३ । मं० ४ ॥

अर्थ—जो ( हिरण्यगर्भः ) स्वप्रकाशस्वरूप और जिसने प्रकाश करनेहारे सूर्य चन्द्रादि पदार्थ उत्पन्न करके धारण किये हैं, जो ( भूतस्य ) उत्पन्न हुए सम्पूर्ण जगत् का ( जातः ) प्रसिद्ध ( पतिः ) स्वामी ( एकः ) एक ही चेतनस्वरूप ( आसीत् ) था, जो ( अग्रे ) सब जगत् के उत्पन्न होने से पूर्व ( समवर्तत ) वर्तमान था, ( सः ) सो [=वह ] ( इमाम् ) इस ( पृथिवीम् ) भूमि ( उत ) और ( द्याम् ) सूर्यादि का ( दाधार ) धारण कर रहा है, हम लोग उस ( कस्मै ) सुखस्वरूप ( देवाय ) शुद्ध परमात्मा के लिये ( हविषा ) ग्रहण करने योग्य योगाभ्यास और अतिप्रेम से ( विधेम ) विशेष भक्ति किया करें ॥ २ ॥

य आत्मदा बलदा यस्य विश्व उपासते प्रशिषं यस्य देवाः ।
यस्य च्छायाऽमृतं यस्य मृत्युः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥३॥

य० अ० २५ । मं० १३ ॥

अर्थ—( यः ) जो ( आत्मदाः ) आत्मज्ञान का दाता ( बलदाः ) शरीर, आत्मा और समाज के बल का देनेहारा ( यस्य ) जिसकी ( विश्वे ) सब ( देवाः ) विद्वान् लोग ( उपासते ) उपासना करते हैं, और ( यस्य ) जिसका ( प्रशिषम् ) प्रत्यक्ष सत्यस्वरूप शासन, न्याय अर्थात् शिक्षा को मानते हैं ( यस्य ) जिसका ( छाया ) आश्रय ही ( अमृतम् ) मोक्ष सुखदायक है, ( यस्य ) जिसका न मानना अर्थात् भक्ति न करना ही ( मृत्युः ) मृत्यु आदि दुःख का हेतु है, हम लोग उस ( कस्मै ) सुखस्वरूप ( देवाय ) सकल ज्ञान के देनेहारे परमात्मा की प्राप्ति के लिये ( हविषा ) आत्मा और अन्तःकरण से ( विधेम ) भक्ति अर्थात् उसी की आज्ञा पालन करने में तत्पर रहें ॥ ३ ॥

यः प्राणतो निमिषतो महित्वैक इद्राजा जगतो बभूव ।
य ईशेऽअस्य द्विपदश्चतुष्पदः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥ ४ ॥

य० अ० २३ । मं० ३ ॥

अर्थ—( यः ) जो ( प्राणतः ) प्राणवाले और ( निमिषतः ) अप्राणिरूप ( जगतः ) जगत् का ( महित्वा ) अपने अनन्त महिमा से ( एक इत् ) एक ही ( राजा ) राजा ( बभूव ) विराजमान है ( यः ) जो ( अस्य ) इस ( द्विपदः ) मनुष्यादि और ( चतुष्पदः ) गौ आदि प्राणियों के शरीर की ( ईशे ) रचना करता है, हम लोग उस ( कस्मै ) सुखस्वरूप ( देवाय ) सकलैश्वर्य के देनेहारे परमात्मा की उपासना

अर्थात् ( हविषा ) अपनी सकल उत्तम सामग्री को उसकी आज्ञा पालन में समर्पित करके ( विधेम ) विशेष भक्ति करें ॥ ४ ॥

येन द्यौरुग्रा पृथिवी च दृढा येन स्वः स्तभितं येन नाकः ।
योऽअन्तरिक्षे रजसो विमानः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥ ५ ॥

य० अ० ३२ । मं० ६ ॥

अर्थ—( येन ) जिस परमात्मा ने ( उग्रा ) तीक्ष्ण स्वभाववाले ( द्यौः ) सूर्य आदि ( च ) और ( पृथिवी ) भूमि को ( दृढा ) धारण ( येन ) जिस जगदीश्वर ने ( स्वः ) सुख को ( स्तभितम् ) धारण और ( येन ) जिस ईश्वर ने ( नाकः ) दुःख रहित मोक्ष को धारण किया है ( यः ) जो ( अन्तरिक्षे ) आकाश में ( रजसः ) सब लोक-लोकान्तरों को ( विमानः ) विशेष मानयुक्त अर्थात् जैसे आकाश में पक्षी उड़ते हैं, वैसे सब लोकों को निर्माण करता और भ्रमण कराता है, हम लोग उस ( कस्मै ) सुखदायक ( देवाय ) कामना करने के योग्य परब्रह्म की प्राप्ति के लिये ( हविषा ) सब सामर्थ्य से ( विधेम ) विशेष भक्ति करें ॥ ५ ॥

प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परि ता बभूव ।
यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नोऽअस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥ ६ ॥

ऋ० मं० १० । सू० १२१ मं० १० ॥

अर्थ— हे ( प्रजापते ) सब प्रजा के स्वामी परमात्मा ( त्वत् ) आप से ( अन्यः ) भिन्न दूसरा कोई ( ता ) उन ( एतानि ) इन ( विश्वा ) सब ( जातानि ) उत्पन्न हुए जड़ चेतनादिकों को ( न ) नहीं ( परि, बभूव ) तिरस्कार करता है, अर्थात् आप सर्वोपरि हैं ( यत्कामाः )

जिस-जिस पदार्थ की कामना वाले हम लोग ( ते ) आपका ( जुहुमः ) आश्रय लेवें और वाञ्छा करें ( तत् ) वह कामना ( नः ) हमारी सिद्ध ( अस्तु ) होवे, जिससे ( वयम् ) हम लोग ( रयीणाम् ) धनैश्वर्यों के ( पतयः ) स्वामी ( स्याम ) होवें ॥ ६ ॥

स नो बन्धुर्जनिता स विधाता धामानि वेद भुवनानि विश्वा ।
यत्र देवा अमृतमानशानास्तृतीये धामन्नध्यैरयन्त ॥ ७ ॥

य० अ० ३२ । मं० १० ॥

अर्थ—हे मनुष्यो ( सः ) वह परमात्मा ( नः ) अपने लोगों को ( बन्धुः ) भ्राता के समान सुखदायक ( जनिता ) सकल जगत् का उत्पादक ( सः ) वह ( विधाता ) सब कामों का पूर्ण करने हारा, ( विश्वा ) संपूर्ण ( भुवनानि ) लोकमात्र और ( धामानि ) नाम, स्थान, जन्मों को ( वेद ) जानता है, और ( यत्र ) जिस ( तृतीये ) सांसारिक सुख दुःख से रहित नित्यानन्दयुक्त ( धामन् ) मोक्षस्वरूप धारण करने हारे परमात्मा में ( अमृतम् ) मोक्ष को ( आनशानाः ) प्राप्त होके ( देवाः ) विद्वान् लोग ( अध्यैरयन्त ) स्वेच्छापूर्वक विचरते हैं, वही परमात्मा अपना गुरु, आचार्य, राजा और न्यायाधीश है, अपने लोग मिल के सदा उसकी भक्ति किया करें ॥ ७ ॥

अग्ने नय सुपथा राये अस्मान् विश्वानि देव वयुनानि विद्वान् ।
युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयिष्ठान्ते नम उक्तिं विधेम ॥ ८ ॥

य० अ० ४० । मं० १६ ॥

अर्थ—हे ( अग्ने ) स्वप्रकाश ज्ञानस्वरूप सब जगत् के प्रकाश करनेहारे ( देव ) सकल सुखदाता परमेश्वर ! आप जिससे ( विद्वान् )

संपूर्ण विद्यायुक्त हैं, कृपा करके ( अस्मान् ) हम लोगों को ( राये ) विज्ञान वा राज्यादि ऐश्वर्य की प्राप्ति के लिये ( सुपथा ) अच्छे धर्मयुक्त आप्त लोगों के मार्ग से ( विश्वानि ) संपूर्ण ( वयुनानि ) प्रज्ञान और उत्तम कर्म ( नय ) प्राप्त कराइये, और ( अस्मत् ) हम से ( जुहुराणम् ) कुटिलतायुक्त ( एनः ) पापरूप कर्म को ( युयोधि ) दूर कीजिये, इस कारण हम लोग ( ते ) आपकी ( भूयिष्ठाम् ) बहुत प्रकार की स्तुतिरूप ( नमउक्तिम् ) नम्रतापूर्वक प्रशंसा ( विधेम ) सदा किया करें और सर्वदा आनन्द में रहें ॥ ८ ॥

इतीश्वरस्तुतिप्रार्थनोपासनाप्रकरणम् ॥

---

## अथ स्वस्तिवाचनम्

अग्निमीळे पुरोहितं यज्ञस्य देवमृत्विजम् । होतारं रत्नधातमम् ॥१॥*

स नः पितेव सूनवेऽग्ने सूपायनो भव । सचस्वा नः स्वस्तये॥२॥ †

ऋ० मं० १ । सू० १ । मं० १, ९ ॥

---

* ( यज्ञस्य ) हम लोग विद्वानों के सत्कार सङ्गम महिमा और कर्म के ( होतारम् ) देने तथा ग्रहण करने वाले ( पुरोहितम् ) उत्पत्ति के समय से पहिले परमाणु आदि सृष्टि के धारण करने और ( ऋत्विजं ) वारंवार उत्पत्ति के समय में स्थूल सृष्टि के रचने वाले तथा ऋतु ऋतु में उपासना करने योग्य ( रत्नधातमम् ) और निश्चय करके मनोहर पृथिवी वा सुवर्ण आदि रत्नों के धारण करने वा ( देवम् ) देने तथा सब पदार्थों के प्रकाश करने वाले [(अग्निम्)] परमेश्वर की (ईळे) स्तुति करते हैं ।

भौतिक पक्ष में—तथा उपकार के लिये ( यज्ञस्य ) हम लोग विद्यादि दान और शिल्पक्रियाओं से उत्पन्न करने योग्य पदार्थों के ( होतारम् ) देने हारे तथा ( पुरोहितम् ) उन पदार्थों के उत्पन्न करने के समय से पूर्व भी छेदन, धारण और आकर्षण आदि गुणों के धारण करने वाले ( ऋत्विजम् ) शिल्पविद्या साधनों के हेतु ( रत्नधातमम् ) अच्छे-अच्छे सुवर्ण आदि रत्नों के धारण कराने तथा ( देवम् ) युद्धादिकों में कलायुक्त शस्त्रों से विजय कराने हारे [ ( अग्निम् ) ] भौतिक अग्नि की ( ईळे ) वारंवार इच्छा करते हैं ॥ १ ॥

† हे ( सः ) उक्त गुण युक्त ( अग्ने ) ज्ञानस्वरूप परमेश्वर ( पितेव ) जैसे पिता ( सूनवे ) अपने पुत्र के लिये उत्तम ज्ञान का देने वाला होता है वैसे ही आप ( नः ) हम लोगों के लिये ( सूपायनः, ) [ ( भव ) ]

स्वस्ति नो मिमीतामश्विना भगः स्वस्ति देव्यदितिरनर्वणः ।
स्वस्ति पूषा असुरो दधातु नः स्वस्ति द्यावापृथिवी सुचेतुना ॥३॥+
स्वस्तये वायुमुप ब्रवामहै सोमं स्वस्ति भुवनस्य यस्पतिः ।
बृहस्पतिं सर्वगणं स्वस्तये स्वस्तय आदित्यासो भवन्तु नः ॥ ४ ॥*

---

शोभन ज्ञान जो कि सब सुखों का साधक और उत्तम-उत्तम पदार्थों का प्राप्त कराने वाला है उसके देने वाले होकर ( नः ) हम लोगों को ( स्वस्तये ) सब सुख के लिये ( सचस्व ) संयुक्त कीजिये ॥ २ ॥

+ हे मनुष्यो जैसे ( अश्विना ) अध्यापक उपदेशकजन ( अनर्वणः ) अश्वरहित का ( स्वस्ति ) सुख ( मिमीताम् ) रचें और ( भगः ) ऐश्वर्य्य को करने वाला वायु ( नः ) हम लोगों के लिये ( स्वस्ति ) सुख ( देवी ) प्रकाशित ( अदितिः ) अखण्ड विद्या ( नः ) हम लोगों के लिये ( स्वस्ति ) सुख ( सुचेतुना ) उत्तम विज्ञापन से ( द्यावापृथिवी ) प्रकाश और भूमि हम लोगों के लिये ( स्वस्ति ) सुख और ( पूषा ) पुष्टि करने वाला दुग्धादि पदार्थ और ( असुरः ) मेघ हम लोगों के लिये सुख को ( दधातु ) धारण करै वैसे आप लोगों के लिये भी वे सुख को धारण करैं ॥ ३ ॥

* हे मनुष्यो जैसे हम लोग ( स्वस्तये ) सुख के लिये ( वायुम् ) वायुविद्या और ( सोमम् ) ऐश्वर्य्य का ( उप, ब्रवामहै ) उपदेश देवैं वैसे सुनकर आप लोग अन्यों के प्रति उपदेश दीजिये और ( यः ) जो ( भुवनस्य ) लोक का ( पतिः ) स्वामी है वह ( स्वस्तये ) उपद्रव दूर होने के लिये ( सर्वगणम् ) सम्पूर्ण समूह जिसमें उस ( बृहस्पतिम् ) बड़ी वेद वाणियों के स्वामी को और ( नः ) हम लोगों के लिये ( स्वस्ति )

विश्वे देवा नो अद्या स्वस्तये वैश्वानरो वसुरग्निः स्वस्तये ।
देवा अवन्त्वृभवः स्वस्तये स्वस्ति नो रुद्रः पात्वंहसः ॥ ५ ॥ *

स्वस्ति मित्रावरुणा स्वस्ति पथ्ये रेवति ।
स्वस्ति न इन्द्रश्चाग्निश्च स्वस्ति नो अदिते कृधि ॥ ६ ॥ †

---

सुख को धारण करैं और जैसे ( आदित्यासः ) अड़तालीस वर्ष परिमित ब्रह्मचर्य्य से किया विद्याभ्यास जिन्होंने तथा जो मास के सदृश सम्पूर्ण विद्याओं में व्याप्त वे हम लोगों के अर्थ ( स्वस्तये ) अत्यन्त सुख के लिये ( भवन्तु ) होवें वैसे आप लोगों के लिये भी हों ॥ ४ ॥

* हे मनुष्यो जैसे ( अद्या ) आज ( विश्वे, देवाः ) सम्पूर्ण विद्वान् जन ( स्वस्तये ) सुख के लिये ( नः ) हम लोगों की ( अवन्तु ) रक्षा करैं और ( स्वस्तये ) सुख के लिये ( वैश्वानरः ) समस्त मनुष्यों में प्रकाशमान ( वसुः ) सर्वत्र वसने वाला ( अग्निः ) अग्नि रक्षा करैं और ( ऋभवः ) बुद्धिमान् ( देवाः ) विद्वान् जन ( स्वस्तये ) विद्यासुख के लिये रक्षा करैं और ( रुद्रः ) दुष्टों को दण्ड देने वाला ( स्वस्ति ) सुख की भावना करके ( नः ) हम लोगों की ( अंहसः ) अपराध से ( पातु ) रक्षा करै ॥ ५ ॥

† हे ( अदिते ) खण्डित विद्या से रहित ( रेवति ) बहुत धन से युक्त आप ( पथ्ये ) मार्ग युक्त कर्म्म में जैसे ( मित्रावरुणा ) प्राण और उदान ( नः ) हम लोगों के लिये ( स्वस्ति ) सुख ( इन्द्रः, च ) और वायु ( स्वस्ति ) सुख को ( अग्निः, च ) और बिजुली ( स्वस्ति ) सुख ( नः ) हम लोगों के लिये करती है वैसे ( स्वस्ति ) सुख ( कृधि ) करिये ॥ ६ ॥

स्व॒स्ति पन्था॒मनु॑ चरेम सूर्याचन्द्र॒मसा॑विव ।
पुन॒र्दद॒ताघ्न॑ता जान॒ता सं ग॑मेमहि ॥ ७ ॥*

ऋ० मं० ५ । सू० ५१ । [ मं० ११—१५ ] ॥

ये दे॒वानां॑ य॒ज्ञिया॑ य॒ज्ञिया॑ना॒ं मनो॒र्यज॑त्रा अ॒मृता॑ ऋत॒ज्ञाः ।
ते नो॑ रासन्तामुरुगा॒यम॒द्य यू॒यं पा॑त स्व॒स्तिभि॒ः सदा॑ नः ॥ ८ ॥†

ऋ० मं० ७ । सू० ३५ । [ मं० १५ ] ॥

येभ्यो॑ मा॒ता मधु॑म॒त्पिन्व॑ते॒ पय॑ः पी॒यूष॒ं द्यौरदि॑ति॒रद्रि॑बर्हाः ।
उ॒क्थशु॑ष्मान् वृषभ॒रान्त्स्वप्न॑स॒स्ताँ आ॑दि॒त्याँ अनु॑ मदा स्व॒स्तये॑ ॥ ९ ॥

---

* हम लोग ( सूर्य्याचन्द्रमसाविव ) सूर्य्य और चन्द्रमा के सदृश ( स्वस्ति ) सुख ( पन्थाम् ) मार्गों के ( अनु, चरेम ) अनुगामी हों और ( पुनः ) फिर ( ददता ) दान करने ( अघ्नता ) और नहीं नाश करने वाले ( जानता ) विद्वान् के साथ ( सम्, गमेमहि ) मिलें ॥ ७ ॥

† ( ये ) जो ( देवानाम् ) विद्वानों के बीच विद्वान् ( यज्ञियानाम् ) यज्ञ करने के योग्यों में ( यज्ञियाः ) यज्ञ करने योग्य ( मनोः ) विचारशील के ( यजत्राः ) संग करने ( अमृताः ) अपने स्वरूप से नित्य वा जीवन्मुक्त रहने ( ऋतज्ञाः ) और सत्य के जानने वाले हैं ( ते ) वे ( अद्य ) आज ( नः ) हम लोगों के लिये ( उरुगायम् ) बहुतों ने [=से ] गाये हुए विद्या बोध को ( रासन्ताम् ) देवें, हे विद्वानो ( यूयम् ) तुम ( स्वस्तिभिः ) विद्यादि दानों से ( नः ) हम लोगों की ( सदा ) सर्वदा ( पात ) रक्षा करो ॥ ८ ॥

नृचक्षसो अनिमिषन्तो अर्हणा बृहद्देवासो अमृतत्वमानशुः ।
ज्योतीरथा अहिमाया अनागसो दिवो वर्ष्माणं वसते स्वस्तये ॥१०॥

सम्राजो ये सुवृधो यज्ञमाययुरपरिह्वृता दधिरे दिवि क्षयम् ।
ताँ आ विवास नमसा सुवृक्तिभिर्महो आदित्याँ अदितिं स्वस्तये ॥११॥

को वः स्तोमं राधति यं जुजोषथ विश्वे देवासो मनुषो यति ष्ठन ।
को वोऽध्वरं तुविजाता अरं करद्यो नः पर्षदत्यंहः स्वस्तये ॥१२॥

येभ्यो होत्रां प्रथमामायेजे मनुः समिद्धाग्निर्मनसा सप्तहोतृभिः ।
त आदित्या अभयं शर्म यच्छत सुगा नः कर्त सुपथा स्वस्तये ॥१३॥

य ईशिरे भुवनस्य प्रचेतसो विश्वस्य स्थातुर्जगतश्च मन्तवः ।
ते नः कृतादकृतादेनसस्पर्यद्या देवासः पिपृता स्वस्तये ॥ १४ ॥

भरेष्विन्द्रं सुहवं हवामहेऽहोमुचं सुकृतं दैव्यं जनम् ।
अग्निं मित्रं वरुणं सातये भगं द्यावापृथिवी मरुतः स्वस्तये ॥१५॥

सुत्रामाणं पृथिवीं द्यामनेहसं सुशर्माणमदितिं सुप्रणीतिम् ।
दैवीं नावं स्वरित्रामनागसमस्रवन्तीमा रुहेमा स्वस्तये ॥ १६ ॥❀

---

❀ हे शिल्पिजनो जैसे हम ( स्वस्तये ) सुख के लिये ( सुत्रामाणम् ) अच्छे रक्षण आदि से युक्त ( पृथिवीम् ) विस्तार और ( द्याम् ) शुभ प्रकाश वाली ( अनेहसम् ) अहिंसनीय ( सुशर्माणम् ) जिसमें सुशोभित घर विद्यमान उस ( अदितिम् ) अखण्डित ( सुप्रणीतिम् ) बहुत राजा

विश्वे यजत्रा अधि वोचतोतये त्रायध्वं नो दुरेवाया अभिहुतः ।
सत्यया वो देवहूत्या हुवेम शृण्वतो देवा अवसे स्वस्तये ॥१७॥
अपामीवामप विश्वामनाहुतिमपारातिं दुर्विदत्रामघायतः ।
आरे देवा द्वेषो अस्मद्युयोतनोरु णः शर्म यच्छता स्वस्तये ॥१८॥
अरिष्टः स मर्त्तो विश्व एधते प्र प्रजाभिर्जायते धर्मणस्परि ।
यमादित्यासो नयथा सुनीतिभिरति विश्वानि दुरिता स्वस्तये ॥१९॥
यं देवासोऽवथ वाजसातौ यं शूरसाता मरुतो हिते धने ।
प्रातर्यावाणं रथमिन्द्र सानसिमरिष्यन्तमा रुहेमा स्वस्तये ॥ २० ॥
स्वस्ति नः पथ्यासु धन्वसु स्वस्त्यप्सु वृजने स्वर्वति ।
स्वस्ति नः पुत्रकृथेषु योनिषु स्वस्ति राये मरुतो दधातन ॥ २१ ॥
स्वस्तिरिद्धि प्रपथे श्रेष्ठा रेक्णस्वत्यभि या वाममेति ।
सा नो अमा सो अरणे नि पातु स्वावेशा भवतु देवगोपा ॥२२॥

ऋ० मं० १० । सू० ६३ । [ मं० ३—१६ ] ॥

---

और प्रजाजनों की पूर्ण नीति से युक्त ( स्वरित्राम् ) वा जिसमें बल्ली पर बल्ली लगी हैं उस ( अनागसम् ) अपराधरहित और ( अस्रवन्तीम् ) छिद्ररहित ( दैवीम् ) विद्वान् पुरुषों की ( नावम् ) प्रेरणा करने हारी नाव पर ( आ, रुहेम ) चढ़ते हैं वैसे तुम लोग भी चढ़ो ॥ १६ ॥

य० भा० अ० २१ । मं० ६ ॥

इषे त्वोर्ज्जे त्वा वायवं स्थ देवो वः सविता प्रार्पयतु श्रेष्ठतमाय कर्मण आप्यायध्वमघ्न्या इन्द्राय भागं प्रजावतीरनमीवा अयक्ष्मा मा वं स्तेन ईशत माघशंसो ध्रुवा अस्मिन् गोपतौ स्यात बह्वीर्यजमानस्य पशून् पाहि ॥ २३ ॥‡

यजु० अ० १ । मं० १ ॥

---

‡ हे मनुष्य लोगो ! जो ( सविता ) सब जगत् की उत्पत्ति करने वाला सम्पूर्ण ऐश्वर्य्य युक्त ( देवः ) सब सुखों के देने और सब विद्या के प्रसिद्ध करने वाला परमात्मा है सो ( वः ) तुम हम और अपने मित्रों के जो ( वायवः ) सब क्रियाओं के सिद्ध कराने हारे स्पर्श गुण वाले प्राण अन्तः करण और इन्द्रियां ( स्थ ) हैं उनको ( श्रेष्ठतमाय ) अत्युत्तम ( कर्मणे ) करने योग्य सर्वोपकारक यज्ञादि कर्मों के लिये ( प्रार्पयतु ) अच्छी प्रकार संयुक्त करे, हम लोग ( इषे ) अन्न आदि उत्तम-उत्तम पदार्थों और विज्ञान की इच्छा और ( ऊर्जे ) पराक्रम अर्थात् उत्तम रस की प्राप्ति के लिये ( भागं ) सेवा करने योग्य धन और ज्ञान के भरे हुए ( त्वा ) उक्त गुण वाले और ( त्वा ) श्रेष्ठ पराक्रमादि गुणों के देने हारे आपका सब प्रकार से आश्रय करते हैं, हे मित्र लोगो ! तुम भी ऐसे होकर ( आप्यायध्वम् ) उन्नति को प्राप्त हो तथा हम भी हों, हे भगवन् जगदीश्वर ! हम लोगों के ( इन्द्राय ) परम ऐश्वर्य्य की प्राप्ति के लिये ( प्रजावतीः ) जिनके बहुत संतान है तथा जो ( अनमीवाः ) व्याधि और ( अयक्ष्माः ) जिनमें राजयक्ष्मा आदि रोग नहीं है वे ( अघ्न्याः ) जो जो गौ आदि पशु वा उन्नति करने योग्य है जो कभी हिंसा करने योग्य नहीं कि जो इन्द्रियां वा पृथिवी आदि लोक हैं उनको

आ नो॑ भ॒द्राः क्रत॑वो यन्तु वि॒श्वतोऽद॑ब्धासो॒ऽअप॑रीतास उ॒द्भिदः॑ ।
दे॒वा नो॒ यथा॒ सद॒मिद्वृ॒धेऽअस॒न्नप्रा॑युवो रक्षि॒तारो॑ दि॒वेदि॑वे ॥२४॥*

---

सदैव नियत कीजिये, हे जगदीश्वर ! आपकी कृपा से हम लोगों में से दुःख देने के लिये कोई (अघशंसः) पापी वा (स्तेनः) चोर डाकू (मा ईशत) मत उत्पन्न हो तथा आप इस (यजमानस्य) परमेश्वर और सर्वोपकार धर्म के सेवन करने वाले मनुष्य के (पशून्) गौ, घोड़े और हाथी आदि तथा लक्ष्मी और प्रजा की (पाहि) निरन्तर रक्षा कीजिये जिससे इन पदार्थों के हरने को पूर्वोक्त कोई दुष्ट मनुष्य [(मा)] समर्थ न हो (अस्मिन्) इस धार्मिक (गोपतौ) पृथिवी आदि पदार्थों की रक्षा चाहने वाले सज्जन मनुष्य के समीप (बह्वीः) बहुत से उक्त पदार्थ (ध्रुवाः) निश्चल सुख के हेतु (स्यात) हों ॥ २३ ॥

* हे विद्वानो जैसे (नः) हम लोगों को (विश्वतः) सब ओर से (भद्राः) कल्याण करने वाले (अदब्धासः) जो विनाश को न प्राप्त हुए (अपरीतासः) औरों ने जो न व्याप्त किये अर्थात् सब कामों से उत्तम (उद्भिदः) जो दुःखों का विनाश करते वे (क्रतवः) यज्ञ वा बुद्धि बल (आ, यन्तु) अच्छे प्रकार प्राप्त हों (यथा) जैसे (नः) हम लोगों की (सदम्) उस सभा को कि जिस में स्थित होते हैं प्राप्त हुए (अप्रायुवः) जिनकी अवस्था नष्ट नहीं होती वे (देवाः) पृथिवी आदि पदार्थों के समान विद्वान् जन (इत्) ही (दिवेदिवे) प्रतिदिन (वृधे) वृद्धि के लिये (रक्षितारः) पालना करने वाले (असन्) हों वैसा आचरण करो ॥ २४ ॥

दे॒वानां॑ भ॒द्रा सु॑म॒तिर्ऋ॑जूय॒तां दे॒वाना॑ᳯं रा॒तिर॒भि नो॒ नि व॑र्त्तताम् ।
दे॒वाना॑ᳯं स॒ख्यमुप॑सेदिमा व॒यं दे॒वा न॒ आयुः॒ प्रति॑रन्तु जी॒वसे॑ ॥२५॥†

तमीशा॑नं॒ जग॑तस्त॒स्थुष॒स्पतिं॑ धियञ्जि॒न्वमव॑से हूमहे व॒यम् ।
पू॒षा नो॒ यथा॒ वेद॑सा॒मस॑द्वृ॒धे र॑क्षि॒ता पा॒युरद॑ब्धः स्व॒स्तये॑ ॥ २६ ॥*

---

† हे मनुष्यो जैसे (देवानाम्) विद्वानों की (भद्रा) कल्याण करने वाली (सुमतिः) उत्तम बुद्धि हम लोगों को और (ऋजूयताम्) कठिन विषयों को सरल करते हुए (देवानाम्) देने वाले विद्वानों का (रातिः) विद्या आदि पदार्थों का देना (नः) हम लोगों को (अभि, नि, वर्त्तताम्) सब ओर से सिद्ध करे, सब गुणों से पूर्ण करे (वयम्) हम लोग (देवानाम्) विद्वानों की (सख्यम्) मित्रता को (उप, सेदिम) अच्छे प्रकार पावें (देवाः) विद्वान् (नः) हम को (जीवसे) जीने के लिये (आयुः) जिससे प्राण का धारण होता उस आयुर्दा को (प्र, तिरन्तु) पूरी भुगावें वैसे तुम्हारे प्रति वर्त्ताव रक्खें ॥ २५ ॥

* हे मनुष्यो (वयम्) हम लोग (अवसे) रक्षा आदि के लिये (जगतः) चर और (तस्थुषः) अचर जगत् के (पतिम्) रक्षक (धियंजिन्वम्) बुद्धि को तृप्त, प्रसन्न वा शुद्ध करने वाले (तम्) उस अखण्ड (ईशानम्) सबको वश में रखने वाले सबके स्वामी परमात्मा की (हूमहे) स्तुति करते हैं वह (यथा) जैसे (नः) हमारे (वेदसाम्) धनों की (वृधे) वृद्धि के लिये (पूषा) पुष्टिकर्त्ता तथा (रक्षिता) रक्षा करने हारा (स्वस्तये) सुख के लिये (पायुः) सबका रक्षक (अदब्धः) नहीं मारने वाला (असत्) होवे वैसे तुम लोग भी उसकी स्तुति करो और वह तुम्हारे लिये भी रक्षा आदि का करने वाला होवे ॥ २६ ॥

स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः ।
स्वस्ति नस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥२७॥×

भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः ।
स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवाꣳसस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः ॥ २८ ॥+

यजुः अ० २५ । मं० १४, १५, १८, १९, २१ ॥

---

× हे मनुष्यो जो ( वृद्धश्रवाः ) बहुत सुनने वाला ( इन्द्रः ) परम ऐश्वर्यवान् ईश्वर ( नः ) हमारे लिये ( स्वस्ति ) उत्तम सुख जो ( विश्ववेदाः ) समस्त जगत् में वेद ही जिसका धन है वह ( पूषा ) सब का पुष्टि करने वाला ( नः ) हम लोगों के लिये ( स्वस्ति ) सुख जो ( तार्क्ष्यः ) घोड़े के समान ( अरिष्टनेमिः ) सुखों की प्राप्ति कराता हुआ ( नः ) हम लोगों के लिये ( स्वस्ति ) उत्तम सुख तथा जो ( बृहस्पतिः ) महत्तत्त्व आदि का स्वामी वा पालना करने वाला परमेश्वर ( नः ) हमारे लिये ( स्वस्ति ) उत्तम सुख को ( दधातु ) धारण करे वह तुम्हारे लिये भी सुख को धारण करे ॥ २७ ॥

+ हे ( यजत्राः ) संग करने वाले ( देवाः ) विद्वानो आप लोगों के साथ से हम ( कर्णेभिः ) कानों से ( भद्रम् ) जिससे सत्यता जानी जावे उस वचन को ( शृणुयाम ) सुनें ( अक्षभिः ) आंखों से ( भद्रम् ) कल्याण को ( पश्येम ) देखें ( स्थिरैः ) दृढ ( अङ्गैः ) अवयवों से ( तुष्टुवांसः ) स्तुति करते हुए ( तनूभिः ) शरीरों से ( यत् ) जो ( देवहितम् ) विद्वानों के लिये सुख करने हारी ( आयुः ) अवस्था है उसको ( वि, अशेमहि ) अच्छे प्रकार प्राप्त हों ॥ २८ ॥

२ ३ १ २  ३ १ २  ३ २ ३ १ २  १र २र  ३ १ २
अग्न आ याहि वीतये गृणानो हव्यदातये । नि होता सत्सि बर्हिषि ।२९।‡

१ २  ३ २ ३  २ ३  १ २  ३ २  ३ २ ३ १ २ ३  १ २
त्वमग्ने यज्ञानां होता विश्वेषां हितः । देवेभिर्मानुषे जने ॥ ३० ॥*

साο छन्दआο प्रपाο १ । मंο १, २ ॥

ये त्रिषप्ताः परियन्ति विश्वा रूपाणि बिभ्रतः ।
वाचस्पतिर्बला तेषां तन्वो अद्य दधातु मे ॥ ३१ ॥

अथर्वο कांο १ । सूο १ । वο १ । अनुο १ । प्रपाο १ । मंο १ ॥

इति स्वस्तिवाचनम् ॥

---

‡ हे ( अग्ने ) विद्वन् जिस कारण से आप ( गृणानः ) स्तुति करते हुए ( होता ) दाता ( बर्हिषि ) उत्तम सभा में ( वीतये ) विद्या आदि श्रेष्ठ गुणों की व्याप्ति के लिये और ( हव्यदातये ) देने योग्य के दान के लिये ( नि, सत्सि ) उत्तम प्रकार जानते हो इससे हम लोगों की उत्तम दीप्ति को ( आ, याहि ) सब प्रकार प्राप्त होओ ॥ २९ ॥

ऋο भाο ६ । १६ । १० ॥

* हे ( अग्ने ) जगदीश्वर ! जिस कारण से ( त्वम् ) आप ( यज्ञानाम् ) प्राप्त होने योग्य व्यवहारों के ( होता ) देने वाले और ( विश्वेषाम् ) सबके ( हितः ) हितकारी हो इससे ( देवेभिः ) विद्वानों के साथ ( मानुषे ) मनुष्य सम्बन्धी ( जने ) मनुष्य में प्रेरणा करने वाले होओ ॥ ३० ॥        ऋο भाο ६ । १६ । १ ॥

## अथ शान्तिकरणम्

शन्न इन्द्राग्नी भवतामवोभिः शन्न इन्द्रावरुणा रातहव्या ।
शमिन्द्रासोमा सुविताय शं योः शन्न इन्द्रापूषणा वाजसातौ ॥१॥§

शन्नो भगः शमु नः शंसो अस्तु शन्नः पुरन्धिः शमु सन्तु रायः ।
शन्नः सत्यस्य सुयमस्य शंसः शन्नो अर्य्यमा पुरुजातो अस्तु ।२।¶

---

§ हे जगदीश्वर ( वाजसातौ ) संग्राम में ( सुविताय ) ऐश्वर्य होने के लिये ( नः ) हम लोगों को ( अवोभिः ) रक्षा आदि के साथ ( इन्द्राग्नी ) बिजुली और साधारण अग्नि ( शम् ) सुख करने वाले ( शम् ) मङ्गल करने वाले ( रातहव्या ) दीनी है ग्रहण करने को वस्तु जिन्होंने ऐसे ( इन्द्रावरुणा ) बिजुली और जल ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुख करने वाले ( इन्द्रासोमा ) बिजुली, ओषधिगण ( शम् ) सुखकारक ( योः ) सुख के निमित्त और ( इन्द्रापूषणा ) बिजुली और वायु ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) आनन्द देने वाले ( भवताम् ) हों वैसा हम लोग प्रयत्न करें ॥ १ ॥

¶ हे मनुष्यो ! जैसे ( नः ) हम लोगों के लिये ( भगः ) ऐश्वर्य ( शम् ) सुख करने वाला ( नः ) हम लोगों के लिये ( शंसः ) शिक्षा वा प्रशंसा ( शम् ) सुख करने वाली ( उ ) और ( पुरन्धिः ) बहुत पदार्थ जिसमें रक्खे जाते हैं वह आकाश ( शम् ) सुख करने वाला ( अस्तु ) हो ( नः ) हम लोगों के लिये ( रायः ) धन ( शम् ) सुख करने वाले ( उ ) ही ( सन्तु ) हों ( नः ) हम लोगों के लिये ( सत्यस्य ) यथार्थ धर्म वा परमेश्वर की ( सुयमस्य ) सुन्दर नियम से प्राप्त करने योग्य व्यवहार की

शं नो॑ धा॒ता शमु॑ ध॒र्त्ता नो॑ अस्तु॒ शं न॑ उरू॒ची भ॑वतु स्व॒धाभिः॑ ।†
शं रोद॑सी बृह॒ती शं नो॒ अद्रि॒ः शं नो॑ दे॒वानां॑ सु॒हवा॑नि सन्तु ॥३॥
शं नो॑ अ॒ग्निर्ज्योति॑रनीको अस्तु॒ शं नो॑ मि॒त्रावरु॑णाव॒श्विना॒ शम् ।
शं नः॑ सु॒कृतां॑ सु॒कृता॑नि सन्तु॒ शं न॑ इषि॒रो अ॒भिवा॑तु॒ वातः॑ ॥४॥*

(शंसः) प्रशंसा (शम्) सुख देने वाली और (पुरुजातः) बहुत मनुष्यों में प्रसिद्ध (अर्यमा) न्यायकारी (नः) हमारे लिये (शम्) आनन्द देने वाला (अस्तु) होवे वैसा हम लोग प्रयत्न करें ॥ २ ॥

† हे जगदीश्वर वा विद्वान् आपकी कृपा और संग से (नः) हम लोगों के लिये (धाता) धारण करने वाला (शम्) सुखरूप (उ) और (धर्त्ता) पुष्टि करने वाला (नः) हम लोगों के लिये (शम्) सुखरूप (अस्तु) हो (स्वधाभिः) अन्नादिकों के साथ (उरूची) जो बहुत पदार्थों को प्राप्त होती वह पृथिवी (नः) हम लोगों के लिये (शम्) सुख देने वाली (भवतु) हो (बृहती) महान् (रोदसी) प्रकाश और अन्तरिक्ष हम लोगों के लिये (शम्) सुखरूप होवें (अद्रिः) मेघ (नः) हमारे लिये (शम्) सुखकारक हो (नः) हम लोगों के लिये (देवानाम्) विद्वानों के (सुहवानि) सुन्दर आवाहन प्रशंसा से बुलावे (शम्) सुखरूप (सन्तु) हों ॥ ३ ॥

* हे जगदीश्वर वा विद्वान् आपकी कृपा से (ज्योतिरनीकः) ज्योति ही सेना के समान जिसकी (अग्निः) वह अग्नि (नः) हम लोगों के लिये (शम्) सुखरूप (अस्तु) हो (अश्विना) व्यापक पदार्थ (शम्) सखरूप और (मित्रावरुणौ) प्राण और उदान (नः) हमारे लिये (शम्) सुखरूप होवें (नः) हम (सुकृताम्) सुन्दर धर्म

शं नो द्यावापृथिवी पूर्वहूतौ शमन्तरिक्षं दृशये नो अस्तु ।
शं न ओषधीर्वनिनो भवन्तु शं नो रजसस्पतिरस्तु जिष्णुः ॥५॥‡

शन्न इन्द्रो वसुभिर्देवो अस्तु शमादित्येभिर्वरुणः सुशंसः ।
शं नो रुद्रो रुद्रेभिर्जलाषः शं नस्त्वष्टा ग्नाभिरिह शृणोतु ॥ ६ ॥❀

---

करने वालों के ( सुकृतानि ) धर्माचरण ( शम् ) सुखरूप ( सन्तु ) हों और ( इषिरः ) शीघ्र जाने वाला ( वातः ) वायु ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( अभि, वातु ) सब ओर से वहे ॥ ४ ॥

‡ हे जगदीश्वर और शिक्षा देने वाले आपकी कृपा और उपदेश से ( पूर्वहूतौ ) जिसमें पिछलों की प्रशंसा विद्यमान वा जिससे पिछलों की प्रशंसा होती हैं उसमें ( द्यावापृथिवी ) बिजुली और भूमि ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुख ( दृशये ) देखने को ( अन्तरिक्षम् ) भूमि और सूर्य के बीच का आकाश ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( अस्तु ) हो और ( ओषधीः ) ओषधि तथा ( वनिनः ) वन जिनमें विद्यमान वे वृक्ष ( न ) हमारे लिये ( शम् ) सुखरूप ( भवन्तु ) होवें ( रजसः ) लोकों में उत्पन्न हुओं का ( पतिः ) स्वामी ( जिष्णुः ) जयशील ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) सुखरूप ( अस्तु ) हो ॥ ५ ॥

❀ हे जगदीश्वर वा विद्वान् आपके सहाय से और परीक्षा से ( इह ) यहां ( वसुभिः ) पृथिव्यादिकों के साथ ( देवः ) दिव्य गुण कर्म स्वभाव युक्त ( इन्द्रः ) बिजुली वा सूर्य ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप और ( आदित्येभिः ) संवत्सर के महीनों के साथ ( सुशंसः ) प्रशंसित प्रशंसा करने योग्य ( वरुणः ) जल समुदाय हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( अस्तु ) हो ( रुद्रेभिः ) जीव प्राणों के साथ

शं नः सोमो भवतु ब्रह्म शं नः शं नो ग्रावाणः शमु सन्तु यज्ञाः ।
शं नः स्वरूणां मितयो भवन्तु शं नः प्रस्व१ः शम्वस्तु वेदिः ।७।†

शं नः सूर्य उरुचक्षा उदेतु शं नश्चतस्रः प्रदिशो भवन्तु ।
शं नः पर्वता ध्रुवयो भवन्तु शं नः सिन्धवः शमु सन्त्वापः ॥ ८ ॥*

---

( जलाषः ) दुःखनिवारण करने वाला ( रुद्रः ) परमात्मा वा जीव ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप हो ( ग्नाभिः ) वाणियों के साथ ( त्वष्टा ) सर्व वस्तु-विच्छेद करने वाला अग्नि के समान परीक्षक विद्वान् ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुख ( शृणोतु ) सुने ॥ ६ ॥

† हे जगदीश्वर वा विद्वान् आपकी कृपा और पढ़ाने से ( सोमः ) चन्द्रमा ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( भवतु ) हो ( ब्रह्म ) धन वा अन्न ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) सुखरूप हो ( ग्रावाणः ) मेघ ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( सन्तु ) हों ( यज्ञाः ) अग्निहोत्र को आदि ले शिल्पयज्ञपर्यन्त ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् उ ) सुखरूप ही हों ( स्वरूणाम् ) यज्ञशाला के स्तम्भ शब्दों के ( मितयः ) प्रमाण[=परिमाण] हमारे लिये ( शम् ) सुखरूप ( भवन्तु ) हों ( प्रस्वः ) जो उत्पन्न होती है वह ओषधि ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) सुखरूप हों और ( वेदिः ) कुण्ड आदि हमारे लिये ( शम्, उ ) सुख ही ( अस्तु ) हो ॥ ७ ॥

* हे परमेश्वर वा विद्वान् आपकी शिक्षा से ( उरुचक्षाः ) जिससे बहुत दर्शन होते हैं ( सूर्यः ) सूर्य ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( उदेतु ) उदय हो ( चतस्रः ) चार ( प्रदिशः ) पूर्वादि वा ऐशानी आदि दिशा वा विदिशा ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप

शं नो अदितिर्भवतु व्रतेभिः शं नो भवन्तु मरुतः स्वर्काः ।
शं नो विष्णुः शमु पूषा नो अस्तु शं नो भवित्रं शम्वस्तु वायुः ।९।‡
शन्नो देवः सविता त्रायमाणः शं नो भवन्तूषसो विभातीः ।
शं नः पर्जन्यो भवतु प्रजाभ्यः शं नः क्षेत्रस्य पतिरस्तु शम्भुः ।१०।❀

---

( भवन्तु ) हों ( ध्रुवयः ) अपने अपने स्थान में स्थिर ( पर्वताः ) पर्वत ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( भवन्तु ) होवें ( सिन्धवः ) नदी वा समुद्र ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप और ( आपः ) जल वा प्राण ( शम् ) सुखरूप ( उ ) ही ( सन्तु ) हों ॥ ८ ॥

‡ हे अध्यापक और उपदेशक विद्वानो तुम जैसे ( अदितिः ) विदुषी माता ( व्रतेभिः ) अच्छे कामों के साथ ( नः ) हम लोगों को ( शम् ) सुखरूप ( भवतु ) हो और ( स्वर्काः ) सुन्दर मन्त्र विचार हैं जिनके वे ( मरुतः ) प्राणों के समान प्रियजन अच्छे कामों के साथ ( शम् ) सुखरूप ( भवन्तु ) होवें ( विष्णुः ) व्यापक जगदीश्वर ( नः ) हम लोगों के [ लिये ] ( शम् ) सुखरूप हो ( पूषा ) पुष्टि करने वाला ब्रह्मचर्य्यादि व्यवहार ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) सुखरूप ( उ ) ही ( अस्तु ) हो ( भवित्रम् ) होनहार काम ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) सुखरूप होवे और ( वायुः ) पवन ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) सुखरूप ( उ ) ही ( अस्तु ) हो वैसी शिक्षा देओ ॥ ९ ॥

❀ हे विद्वानो तुम वैसे हम लोगों को शिक्षा देओ जैसे ( त्रायमाणः ) रक्षा करता हुआ ( सविता ) सकल जगत् की उत्पत्ति करने वाला ईश्वर ( देवः ) जो कि सब सुखों का देने वाला आप ही प्रकाशमान वह ( नः )

शं नो देवा विश्वदेवा भवन्तु शं सरस्वती सह धीभिरस्तु । शमभिषाचः शमु रातिषाचः शं नो दिव्याः पार्थिवाः शं नो अप्याः ॥ ११ ॥†

---

हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप हो ( विभातीः ) विशेषता से दीप्ति वाली ( उषसः ) प्रभातवेला ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( भवन्तु ) हों ( पर्जन्यः ) मेघ ( प्रजाभ्यः ) ( नः ) हम प्रजाजनों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( भवतु ) हो और ( क्षेत्रस्य, पतिः ) जिसके बीच में निवास करते हैं उस जगत् का स्वामी ईश्वर वा राजा ( शम्भुः ) सुख की भावना कराने वाला ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) सुखरूप ( अस्तु ) हो ॥ १० ॥

† हमारे शुभ गुणों के आचार से ( देवाः ) विद्यादि शुभ गुणों के देने वाले ( विश्व, देवाः ) सब विद्वान् जन ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( भवन्तु ) होवें ( सरस्वती ) विद्या सुशिक्षा युक्त वाणी ( धीभिः ) उत्तम बुद्धियों के ( सह ) साथ ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( अस्तु ) हो ( अभिषाचः ) जो अभ्यन्तर आत्मा में सम्बन्ध करते हैं वे ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप हों और ( रातिषाचः ) विद्यादि दान का सम्बन्ध करने वाले हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( उ ) ही होवें तथा ( दिव्याः ) शुभ गुण कर्म स्वभाव युक्त ( पार्थिवाः ) पृथिवी में विदित राजजन वा बहुमूल्य पदार्थ ( शम् ) सुखरूप और ( अप्याः ) जलों में उत्पन्न हुए नौकाओं से जाने वाले वा मोती आदि पदार्थ हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप हों ॥ ११ ॥

शं नः सत्यस्य पतयो भवन्तु शं नो अर्वन्तः शमु सन्तु गावः ।
शं नः ऋभवः सुकृतः सुहस्ताः शं नो भवन्तु पितरो हवेषु ।१२।‡
शं नो अज एकपाद् देवो अस्तु शं नोऽहिर्बुध्न्यः शं समुद्रः ।
शं नो अपां नपात्पेरुरस्तु शं नः पृश्निर्भवतु देवगोपाः ॥ १३ ॥*

ऋ० मं० ७ । सू० ३५ । मं० १—१३ ॥

‡ हे जगदीश्वर वा विद्वान् जैसे ( हवेषु ) हवन आदि अच्छे कामों में ( सत्यस्य ) सत्य भाषण आदि व्यवहार के ( पतयः ) पति ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( भवन्तु ) होवें ( अर्वन्तः ) उत्तम घोड़े ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) सुखरूप होवें ( गावः ) दूध देती हुई गौयें ( नः ) हम लोगों को ( शम् ) सुखरूप ( उ ) ही ( सन्तु ) हों ( सुकृतः ) धर्मात्मा ( सुहस्ताः ) सुन्दर अच्छे कामों में हाथ डालने वाले ( ऋभवः ) बुद्धिमान् जन ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप हों ( पितरः ) पितृजन ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( भवन्तु ) होवें वैसा विधान करो ॥ १२ ॥

* हे विद्वानो तुम वैसी शिक्षा देओ जैसे ( नः ) हम लोगों को ( अजः ) जो कभी नहीं उत्पन्न होता वह जगदीश्वर ( एकपात् ) जिसके [ एक ] पैर में सब जगत् विद्यमान है ( देवः ) सब सुख देने वाला विद्वान् ( शम् ) सुखरूप ( अस्तु ) हो ( बुध्न्यः ) अन्तरिक्ष में प्रसिद्ध होने वाला ( अहिः ) मेघ ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप हो ( समुद्रः ) जिसमें अच्छे प्रकार जल उछलते हैं वह सागर ( नः ) हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप हो ( अपाम् ) जलों का ( पेरुः ) पार करने वाला और ( नपात् ) पैर जिसके नहीं हैं वह नौका ( नः )

इन्द्रो विश्वस्य राजति । शं नोऽअस्तु द्विपदे शं चतुष्पदे ॥१४॥¶

शं नो वातः पवताᳬं शं नस्तपतु सूर्य्यः ।

शं नः कनिक्रदद्देवः पर्जन्योऽअभि वर्षतु ॥ १५ ॥§

अहानि शं भवन्तु नः शᳬं रात्रीः प्रति धीयताम् ।

शं न इन्द्राग्नी भवतामवोभिः शं न इन्द्रावरुणा रातहव्या ।

शन्न इन्द्रापूषणा वाजसातौ शमिन्द्रासोमा सुविताय शंयोः ॥१६॥‡

हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( अस्तु ) हो ( देवगोपाः ) और सब की रक्षा करने वाला ( पृश्निः ) अन्तरिक्ष अवकाश हम लोगों के लिये ( शम् ) सुखरूप ( भवतु ) हो ॥ १३ ॥

¶ हे जगदीश्वर जो आप ( इन्द्रः ) बिजुली के तुल्य ( विश्वस्य ) संसार के बीच ( राजति ) प्रकाशमान हैं उन आपकी कृपा से ( नः ) हमारे ( द्विपदे ) पुत्रादि के लिये ( शम् ) सुख ( अस्तु ) होवे और हमारे ( चतुष्पदे ) गौ आदि के लिये ( शम् ) सुख होवे ॥ १४ ॥

§ हे परमेश्वर वा विद्वान् पुरुष जैसे ( वातः ) पवन ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) सुखकारी ( पवताम् ) चले ( सूर्य्यः ) सूर्य्य ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) सुखकारी ( तपतु ) तपे ( कनिक्रदत् ) अत्यन्त शब्द करता हुआ ( देवः ) उत्तम गुण युक्त विद्युत् रूप अग्नि ( नः ) हमारे लिये ( शम् ) कल्याणकारी हो और ( पर्जन्यः ) मेघ हमारे लिये ( अभि, वर्षतु ) सब ओर से वर्षा करे वैसे हमको शिक्षा कीजिये ॥ १५ ॥

‡ हे परमेश्वर वा विद्वान् जन जैसे ( अवोभिः ) रक्षा आदि के साथ ( शंयोः ) सुख की ( सुविताय ) प्रेरणा के लिये ( नः ) हमारे अर्थ ( अहानि ) दिन ( शम् ) सुखकारी ( भवन्तु ) हों ( रात्रीः ) रातें

शं नो॑ दे॒वीर॒भिष्ट॑य॒ आपो॑ भवन्तु पी॒तये॑ शं॒ योर॒भि स्र॑वन्तु नः ।१७।*

द्यौः शान्ति॑र॒न्तरि॑क्ष॒ꣳ शान्तिः॑ पृथि॒वी शान्ति॒रापः॒ शान्ति॒रोष॑धयः॒ शान्तिः॑ । वन॒स्पत॑यः॒ शान्ति॒र्विश्वे॑ दे॒वाः शान्ति॒र्ब्रह्म॒ शान्तिः॒ सर्व॒ꣳ शान्तिः॒ शान्ति॑रे॒व शान्तिः॒ सा मा॒ शान्ति॑रेधि ॥ १८ ॥‡

(शम्) कल्याण के (प्रति) प्रति (धीयताम्) हमको धारण करें (इन्द्राग्नी) बिजुली और प्रत्यक्ष अग्नि (नः) हमारे लिये (शम्) सुखकारी (भवताम्) होवें (रातहव्या) ग्रहण करने योग्य सुख जिनसे प्राप्त हुआ वे (इन्द्रावरुणा) विद्युत् और जल (नः) हमारे लिये (शम्) सुखकारी हों (वाजसातौ) अन्नों के सेवन के हेतु संग्राम में (इन्द्रापूषणा) विद्युत् और पृथिवी (नः) हमारे लिये (शम्) सुखकारी होवें और (इन्द्रासोमा) बिजुली और ओषधियां (शम्) सुखकारिणी हों वैसे हमको आप अनुकूल शिक्षा करें ॥ १६ ॥

* हे जगदीश्वर वा विद्वान् जन जैसे (अभिष्टये) इष्ट सुख की सिद्धि के लिये (पीतये) पीने के अर्थ (देवीः) दिव्य उत्तम (आपः) जल (नः) हमको (शम्) सुखकारी (भवन्तु) होवें (नः) हमारे लिये (शंयोः) सुख की वृष्टि (अभि, स्रवन्तु) सब ओर से करें वैसे उपदेश करो ॥ १७ ॥

‡ हे मनुष्यो जो (शान्तिः, द्यौः) प्रकाश युक्त पदार्थ शान्तिकारक (अन्तरिक्षम्) दोनों लोक के बीच का आकाश (शान्तिः) शान्तिकारी (पृथिवी) भूमि (शान्तिः) सुखकारी निरुपद्रव (आपः) जल वा प्राण (शान्तिः) शान्तिदायी (ओषधयः) सोमलता आदि ओषधियां (शान्तिः) सुखदायी (वनस्पतयः) वट आदि वनस्पति (शान्तिः)

तच्चक्षुर्देवहितं पुरस्ताच्छुक्रमुच्चरत् । पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतꣳ शृणुयाम शरदः शतं प्र ब्रवाम शरदः शतमदीनाः स्याम शरदः शतं भूयश्च शरदः शतात् ॥ १९ ॥*

यजुः० अ० ३६ । मं० ८, १०—१२, १७, २४ ॥

---

शान्तिकारक ( विश्वे, देवाः ) सब विद्वान् लोग ( शान्तिः ) उपद्रव निवारक ( ब्रह्म ) परमेश्वर वा वेद ( शान्तिः ) सुखदायी ( सर्वम् ) सम्पूर्ण वस्तु [ ( शान्तिः ) सुखकारी ] ( शान्तिरेव ) शान्ति ही ( शान्तिः ) शान्ति ( मा ) मुझको ( एधि ) प्राप्त होवें ( सा ) वह ( शान्तिः ) तुम लोगों के लिये भी प्राप्त होवे ॥ १८ ॥

* हे परमेश्वर आप जो ( देवहितम् ) विद्वानों के लिये हितकारी ( शुक्रम् ) शुद्ध ( चक्षुः ) नेत्र के तुल्य सबके दिखाने वाले ( पुरस्तात् ) पूर्वकाल अर्थात् अनादि काल से ( उत्, चरत् ) उत्कृष्टता के साथ सबके ज्ञाता हैं ( तत् ) उस चेतन ब्रह्म आप को ( शतम्, शरदः ) सौ वर्ष तक ( पश्येम ) देखें ( शतम्, शरदः ) सौ वर्ष तक ( जीवेम ) प्राणों को धारण करें जीवें ( शतम्, शरदः ) सौ वर्ष पर्यन्त ( शृणुयाम ) शास्त्रों वा मंगल वचनों को सुनें ( शतम्, शरदः ) सौ वर्ष पर्यन्त ( प्रब्रवाम ) पढ़ावें वा उपदेश करें ( शतम्, शरदः ) सौ वर्ष पर्यन्त ( अदीनाः ) दीनता रहित ( स्याम ) हों ( च ) और ( शतात्, शरदः ) सौ वर्ष से ( भूयः ) अधिक भी देखें, जीवें, सुनें, पढ़ें, उपदेश करें और अदीन रहें ॥ १९ ॥

यज्जाग्रतो दूरमुदैति दैवं तदु सुप्तस्य तथैवैति ।
दूरंगमं ज्योतिषां ज्योतिरेकं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ २० ॥§

येन कर्माण्यपसो मनीषिणो यज्ञे कृण्वन्ति विदथेषु धीराः ।
यदपूर्वं यक्षमन्तः प्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ २१ ॥¶

---

§ हे जगदीश्वर वा राजन् आपकी कृपा से ( यत् ) जो ( दैवम् ) आत्मा में रहने वा जीवात्मा का साधन ( दूरङ्गमम् ) दूर जाने, मनुष्य को दूर तक ले जाने वा अनेक पदार्थों का ग्रहण करने वाला ( ज्योतिषाम् ) शब्द आदि विषयों के प्रकाशक श्रोत्र आदि इन्द्रियों को ( ज्योतिः ) प्रवृत्त करने हारा ( एकम् ) एक ( जाग्रतः ) जागृत अवस्था में ( दूरम् ) दूर दूर ( उत्, ऐति ) भागता है ( उ ) और ( तत् ) जो ( सुप्तस्य ) सोते हुए का ( तथा, एव ) उसी प्रकार ( एति ) भीतर अन्तःकरण में जाता है ( तत् ) वह ( मे ) मेरा ( मनः ) संकल्प विकल्पात्मक मन ( शिवसंकल्पम् ) कल्याणकारी धर्म विषयक इच्छा वाला ( अस्तु ) हो ॥ २० ॥

¶ हे परमेश्वर वा विद्वान् जन आपके संग से ( येन ) जिस ( अपसः ) सदा कर्म धर्म निष्ठ ( मनीषिणः ) मन का दमन करने वाले ( धीराः ) ध्यान करने वाले बुद्धिमान् लोग ( यज्ञे ) अग्निहोत्रादि वा धर्म संयुक्त व्यवहार वा योग-यज्ञ में और ( विदथेषु ) विज्ञान सम्बन्धी और युद्धादि व्यवहारों में ( कर्माणि ) अत्यन्त इष्ट कर्मों को ( कृण्वन्ति ) करते हैं ( यत् ) जो ( अपूर्वम् ) सर्वोत्तम गुण कर्म स्वभाव वाला ( प्रजानाम् ) प्राणिमात्र के ( अन्तः ) हृदय में ( यक्षम् ) पूजनीय

यत्प्रज्ञानमुत चेतो धृतिश्च यज्ज्योतिरन्तरमृतं प्रजासु ।
यस्मान्नऽऋते किं चन कर्म क्रियते तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ।२२।*

येनेदं भूतं भुवनं भविष्यत्परिगृहीतममृतेन सर्वम् ।
येन यज्ञस्तायते सप्तहोता तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ २३ ॥‡

---

वा संगत एकीभूत हो रहा है ( तत् ) वह ( मे ) मेरा ( मनः ) मनन विचार करना रूप मन ( शिवसंकल्पम् ) धर्मेष्ट ( अस्तु ) होवे ॥ २१ ॥

* हे जगदीश्वर वा परमयोगिन् विद्वन् आप के जताने से ( यत् ) जो ( प्रज्ञानम् ) विशेष कर ज्ञान का उत्पादक बुद्धिरूप ( उत ) और भी ( चेतः ) स्मृति का साधन ( धृतिः ) धैर्यस्वरूप ( च ) और लज्जादि कर्मों का हेतु [ ( यत् ) जो ] ( प्रजासु ) मनुष्यों के ( अन्तः ) अन्तकरण में आत्मा का साथी होने से ( अमृतम् ) नाशरहित ( ज्योतिः ) प्रकाशकरूप ( यस्मात् ) जिससे ( ऋते ) विना ( किम्, चन ) कोई भी ( कर्म ) काम ( न,क्रियते ) नहीं किया जाता ( तत् ) वह ( मे ) मुझ जीवात्मा का ( मनः ) सब कर्मों का साधनरूप मन ( शिवसंकल्पम् ) कल्याणकारी परमात्मा में इच्छा रखने वाला ( अस्तु ) हो ॥ २२ ॥

‡ हे मनुष्यो ( येन ) जिस ( अमृतेन ) नाशरहित परमात्मा के साथ युक्त होने वाले मन से ( भूतम् ) व्यतीत हुआ ( भुवनम् ) वर्त्तमान काल सम्बन्धी और ( भविष्यत् ) होने वाला ( सर्वम्, इदम् ) यह सब त्रिकालस्थ वस्तुमात्र ( परिगृहीतम् ) सब ओर से गृहीत होता अर्थात् जाना जाता है ( येन ) जिससे ( सप्तहोता ) सात मनुष्य होता वा पांच प्राण छठा जीवात्मा और अव्यक्त सातवां ये सात लेने देने वाले जिसमें

यस्मिन्नृचः साम यजूंषि यस्मिन्प्रतिष्ठिता रथनाभाविवाराः ।
यस्मिँश्चित्तꣳ सर्वमोतं प्रजानां तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥२४॥+
सुषारथिरश्वानिव यन्मनुष्यान्नेनीयतेऽभीशुभिर्वाजिनऽइव ।
हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं जविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ २५ ॥*

य० अ० ३४ । मं० १—६ ॥

---

हों वह ( यज्ञः ) अग्निष्टोमादि वा विज्ञानरूप व्यवहार ( तायते ) विस्तृत किया जाता है ( तत् ) वह ( मे ) मेरा ( मनः ) योगयुक्त चित्त ( शिवसङ्कल्पम् ) मोक्षरूप सङ्कल्प वाला ( अस्तु ) होवे ॥ २३ ॥

+ ( यस्मिन् ) जिस मन में ( रथनाभाविव, अराः ) जैसे रथ के पहिये के बीच के काष्ठ में अरा लगे होते हैं वैसे ( ऋचः ) ऋग्वेद ( साम ) सामवेद ( यजूंषि ) यजुर्वेद ( प्रतिष्ठिता ) सब ओर से स्थित और ( यस्मिन् ) जिसमें अथर्ववेद स्थित हैं ( यस्मिन् ) जिसमें ( प्रजानाम् ) प्राणियों का ( सर्वम् ) समग्र ( चित्तम् ) सर्व पदार्थ सम्बन्धी ज्ञान ( ओतम् ) सूत में मणियों के समान संयुक्त है ( तत् ) वह ( मे ) मेरा ( मनः ) मन ( शिवसङ्कल्पम् ) कल्याणकारी वेदादि सत्य शास्त्रों का प्रचाररूप संकल्प वाला ( अस्तु ) हो ॥ २४ ॥

* ( यत् ) जो मन ( सुषारथिः ) जैसे सुन्दर चतुर सारथि गाड़ीवान् ( अश्वानिव ) लगाम से घोड़ों को सब ओर से चलाता है वैसे ( मनुष्यान् ) मनुष्यादि प्राणियों को ( नेनीयते ) शीघ्र-शीघ्र इधर उधर घुमाता है और ( अभीशुभिः ) जैसे रस्सियों से ( वाजिनः, [( इव )] ) वेग वाले घोड़ों को सारथि वश में करता वैसे नियम में रखता ( यत् ) जो

